योग साधन-माला, वर्ष ३ पु० १८—



# शास्त्र-विज्ञानम्

लेखक और प्रकाशक—

श्रीस्वामी अभयानन्द सरस्वती,
योगमण्डल 'गुरुकुल' काशी।

मुद्रक—
शिवराम सिंह,
नेशनल प्रेस, बनारस कैण्ट।

सम्वत् १९८२ वि०

मूल्य ।।=) आने।

# ❀ विषय-सूची ❀



ओ३म्

# अथ शास्त्रविज्ञानम् ।

वाचकवृन्द ! जिसप्रकार वेदों के पूर्णज्ञान होने के लिए हमारे प्राचीन ऋषियों ने चार उपवेद, छः अंग बनाये उसीप्रकार छः उपाङ्ग भी बनाये हैं वे शास्त्र वा दर्शन नाम से तर्कविद्या में प्रसिद्ध हैं। जिनमें वेदों को प्रमाण माना है, और वेदोक्त सिद्धान्तों पर तर्क से विचार किया है। उनके नाम यह हैं:— **१ वैशेषिक, २ न्याय, ३ सांख्य, ४ योग, ५ मीमांसा, और ६ वेदान्त**। तीन और भी शास्त्र नास्तिकों के हैं **१ चार्वाक, २ बौद्ध और ३ आर्हत**। अर्थात् ६ शास्त्र वैदिक और ३ अवैदिक हैं। इस ग्रन्थ में जो वैदिक ६ शास्त्र हैं उनके शास्त्रीय विचारों को विज्ञान की दृष्टि से प्रतिपादन किया जायगा। जनता ऋषियों के बतलाये लौकिक और पारलौकिक विद्याओं के रहस्य को जानकर परस्पर लाभ उठावेगी।

## ❋ षट्शास्त्रों का प्रयोजन ❋

प्राचीन समय में परोपकार दृष्टि से ६ ऋषियों ने वेदों के कठिन भावों को सरल रीति से जानने के लिये ६ शास्त्रों का निर्माण किया। किसी नीति का श्लोक है कि :—

**विद्याविलासमनसोधृतशीलशिक्षाः,**
**सत्यव्रता रहित मानमलापहाराः।**
**संसारदुःख दलनेन सुभाषिताये,**
**धन्यानरा विहित कर्म्म परोपकाराः॥**

वे नर धन्य हैं जो अपने उत्तम विचारों द्वारा संसार के अर्थात् संसारी लोगों के दुःख दलन में तत्पर रहते हैं।

**सज्जनो !** जिस समय वेदों के पूर्णज्ञान निमित्त ऋषियों द्वारा ४ उपवेद अर्थात् १ आयुर्वेद (वैद्यकशास्त्र), २ धनुर्वेद, (युद्धशास्त्र) ३ गान्धर्ववेद (गानविद्या), ४ अर्थवेद (शिल्पशास्त्र) और ६ अङ्ग अर्थात् १ शिक्षा, २ कल्प, ३ व्याकरण, ४ निरुक्त, ५ ज्योतिष, ६ छन्दादि शास्त्रों का निर्माण हो चुके उसके पश्चात् ६ ऋषियों ने जिनके नाम ये हैं:—

**१ कणाद, २ गौतम, ३ कपिल, ४ पतञ्जलि, ५ जैमिनि, ६ व्यास।** योगबल से उक्त ऋषियों ने देखा कि ब्रह्मप्राप्ति के साधन निमित्त भावी सन्तानों के लिये केवल इतनाही पर्याप्त नहीं होगा तब उन सबोंमें से प्रथम कणाद ऋषिने अपना विचार प्रगट किये कि सबसे पहले 'प्रमेय' अर्थात् सारे पदार्थोंके पृथक् २ ज्ञान होजानेकी आवश्यकता है। ऋषिगौतम जीने कहा कि प्रमेय जाननेकेलिए फिर भी प्रमाणोंके जाननेकी आवश्यकता होगी। जिससे उस प्रमेय (वस्तु) का यथार्थ बोध हो। तीसरे ऋषि कपिल जी ने कहा कि यदि आप लोग प्रमेय और प्रमाण के बोधार्थ दो शास्त्रों का निर्माण करेंगे परन्तु अब दुःख और सुख जो दो गुण हैं उनके आधार की खोज करनी चाहिये, जिससे

तीनप्रकार के दुःखों की निवृत्ति हो ऐसे भी एक शास्त्र की आवश्यकता है। तदनन्तर ऋषि पतञ्जलि जी का कथन हुआ, उन्होंने बतलाया कि संसार में जिसप्रकार दुःख हैं सब चित्त की वृत्तियों के विक्षेपसे अर्थात् मन के विचारों को स्थिर न होने से उत्पन्न होते हैं अतः बिना चित्त के एकाग्र हुए सुख की प्राप्ति नहीं होगी। फिर ऋषि जैमिनि आए उन्होंने योग से चित्त के रोकने में जो बुरे कर्मों के संस्कार पैदा हुये अविद्या के संस्कार विघ्नकारक होंगे उन से कभी भी मनकी वृत्तियां एकाग्र न हो सकेंगी अतएव पहिले मन के मलरूपी दोष दूर करने के लिये शुभ नैमित्तिक कर्मों को करना चाहिये, उन्होंने व्रतदान इत्यादि बहुत से कर्म मलदोष दूर करने के लिए बतलाये। जब ऋषि जैमिनि जी महाराज ने इस भाँति कथन कर दिया तब ऋषि व्यास जी ने कहा कि प्रमेय का ज्ञान हो जावे, प्रमाण भी जान लिया जावे और तीन दुःखों की निवृत्ति के अर्थ जड़ चेतन (प्रकृति-पुरुष) को भी पृथक् २ समझ लिया जावे और योग करने का विचार भी ठीक होगया और जो योग में विघ्न पड़ेगा उनके रोकने के लिये कर्म का ज्ञान भी होगया परन्तु जिस चेतन के साथ योग करना है अभीतक उसका नितान्त जानना ही नहीं हुआ अतः ब्रह्मके जानने की इच्छा करनी चाहिए। "अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' वे० सू० १ ॥

## ❋ शास्त्रों के नाम, विषय और उनके कर्त्ता ❋

| नाम— | विषय— | शास्त्रकर्त्ता— |
| --- | --- | --- |
| **वैशेषिक** | **प्रमेय (पदार्थों) का जानना** | **कणाद।** |
| **न्याय** | **प्रमाण का जानना** | **गोतम।** |
| **सांख्य** | **जड़चेतनकाजानना** | **कपिल।** |

| | | |
|---|---|---|
| ४ योग | आत्मा और परमात्मा का योग | पतञ्जलि। |
| ५ मीमांसा | यज्ञादि में विघ्न निवारक कर्मों को जानना | जैमिनि। |
| ६ वेदान्त | ब्रह्म का जानना | व्यास। |

---

# पहला-वैशेषिकदर्शन।

इस दर्शन के प्रवर्त्तक कणादमुनि हुएहैं, उनके नामपर इस दर्शनको कणाददर्शन कहते हैं। इस दर्शनका 'उद्देश्य' यह है कि 'प्रमेय' सारे पदार्थों को पृथक् २ कर के जान लेनेसेही मोक्ष मिलता है। ( प्रश्न ) इस दर्शन को वैशेषिक क्यों कहते हैं? ( उत्तर )—इसमें विशेष पदार्थ ( जोकि पहिले मालूम न था ) का पता लगाकर निरूपण किया है इसलिये इसको वैशेषिक कहते हैं।

## * पदार्थों के नाम *

पदार्थ कुल ६ हैं और वे धर्मविशेषसे उत्पन्न हुये हैं। यथा:-

**१ द्रव्य, २ गुण, ३ कर्म, ४ सामान्य, ५ विशेष और ६ समवाय ।** इनमें से तीन ( द्रव्य, गुण और कर्म ) यह अर्थ कहलाते हैं । अर्थात् मुख्य पदार्थ यही तीनों हैं, इन्हीं से अर्थ क्रिया ( प्रयोजन ) सिद्ध होती है, यही धर्म अधर्म के निमित्त होते हैं । शेषतीन ( सामान्य, विशेष और समवाय ) उपपदार्थ हैं, इन तीनोंसे कोई अर्थक्रिया सिद्ध नहीं होती, किन्तु वह शब्द व्यवहार के ही उपयोगी हैं ।

वस्तुके नाम को द्रव्य कहते हैं उसके स्वरूप और स्वभाव को गुण, और उसमें जो क्रिया होती है उसे कर्म कहते हैं । जैसे आम्र एक फल ( वस्तु ) है इसका स्वरूप ( रंग ) पीला है, स्वभाव (रस) मीठा है यह पीलापन और मीठास इसमें गुण हैं । और वहवस्तु जिसके यह गुण हैं, वह द्रव्य है । इसका हिलना, चलना, आदि जो क्रिया है वह कर्म है ।

## ❁ १ द्रव्यवर्णन ❁

द्रव्यमें उन्होंने ९ पदार्थ लिये:—

**१ पृथिवी, २ जल, ३, तेज, ४ वायु, ५ आकाश, ६ काल, ७ दिशा, ८ मन, ९ आत्मा ।**

१ **'पृथिवी'**—रूप, रस—गंध और स्पर्शवाली है, उस में गंधमात्र गुण है अर्थात् गंध पृथिवी की पहिचान है, जहां गंध पाया जाता है वह सब पृथिवी है । गंध कहीं स्पष्ट है और अस्पष्ट । फूलों में स्पष्ट है, और मट्टीमें अस्पष्ट । पर फुल उसी मट्टीसे बनते हैं, इसलिये फूलोंका गंध भी उस मट्टी काही है । पृथिवी दो प्रकार की है । नित्य और अनित्य । परमाणु रूपनित्य है और कार्य रूप अनित्य । जैसे परमाणुओं के

संयोग के संयोगसे जो ढेला बना है वह अनित्य है, क्योंकि परमाणुओंके पृथक २ होजाने पर वह नाशको प्राप्त होजाता है और परमाणुओंका कभी नाश नहीं होता अतः कार्यरूप पृथिवी अनित्य है और परमाणुरूप नित्य है।

२ 'जल'—इसमें शीतलपन गुण है, रूपादिगुण अग्नि वायु के संयोग से होते हैं। 'जल भी दो प्रकार का है। नित्य और अनित्य। परमाणुरूप नित्य और कार्यरूप अनित्य है।

३ 'तेज'— रूप और स्पर्शवाले को तेज (अग्नि) कहते हैं। अग्नितत्व का गुण उष्ण है। स्पर्शगुण वायु के संयोगसे है। अर्थात् जहां उष्ण स्पर्श है, वहा अवश्य किसी न किसी रूप में तेज (अग्नि) है। तेज भी दो प्रकार का है नित्य और अनित्य। परमाणरूप तेज नित्य है और कार्यरूप अनित्य।

४ 'वायु'—वायु की पहिचान एक विलक्षण प्रकार का स्पर्श है, पृथ्वी, जल, तेज का स्पर्श रूपके साथ होता है। अर्थात् जिस पार्थिव, जलीय और तैजस वस्तु को हम छूस-सकते हैं, उसको देख भी सकते हैं, परवायु का स्पर्श रूप के साथ भी कभी नहीं होता, वायु को हम छूते हैं, देखते भी नहीं। वायु भी दो प्रकारका है, नित्य और अनित्य। परमाणुरूप वायु नित्य है और कार्यरूप अनित्य।

## ❀ पृथिवी, जल, तेज के तीनप्रकार के कार्य ❀

पृथिवी, जल, तेज और वायु से तीन प्रकार की वस्तुएं बनी हैं— शरीर, इन्द्रिय और विषय। मनुष्य, पशु और पक्षियों के शरीर पृथिवी के हैं, घ्राणेन्द्रिय (सूंघने की इन्द्रिय) पृथिवी का है, शरीर और इन्द्रिय के सिवाय जितनी (मट्टी

पत्थर आदिरूप ) पृथिवी है, वह सब विषय है। इसीप्रकार जलमण्डलस्थ जीवों के शरीर जलीय हैं, इन्द्रियों में रसना ( रस अनुभव करनेवाली इन्द्रिय ) जलीय है। नदी, समुद्र वर्फ, ओलेआदि जलीय विषय हैं। तेजोमण्डलस्थ जीवों का शरीर तैजस है, इन्द्रियों में नेत्र तैजस है, अग्नि, सूर्य और जठराग्नि आदि तैजस विषय है, वायुमण्डलस्थ जीवों का स्वरूप वायवीय है, इन्द्रियों में त्वचा वायवीय है, और बाहर जो वृक्षादि को कम्पानेवाला वायु है और अन्दर जो प्राणरूप वायु है, वह विषय है।

## ❁ शरीरों के भेद ❁

शरीर दो प्रकार के हैं—योनिज और अयोनिज। जलीय, तैजस और वायवीय शरीर सारे अयोनिज हैं। पार्थिव शरीर योनिज और अयोनिज दोनों प्रकार के हैं। योनिज भी दो प्रकार के हैं। जरायुज ( जेरज ) जर से उत्पन्न होने वाले, जैसे मनुष्य पशु आदि के, और अण्डज अण्डे से उत्पन्न होने वाले पक्षि और सर्पादियों के। आदि ऋषियों के शरीर अयोनिज हैं। और क्षुद्रजन्तुओं के शरीर भी अयोनिज हैं।

५ 'आकाश'— आकाश की पहिचान शब्द है, जहां शब्द है, वहां आकाश है, शब्द सर्वत्र है, अतएव आकाश विभु ( व्यापक ) है। विभु द्रव्य नित्य ही होता है, क्योंकि वह अवयवोंसे बना हुआ नहीं होता, सोविभु होने से आकाश नित्य है और एक है। आकाश का शरीर कोई नहीं, पर इन्द्रिय श्रोत्र है, कर्णछिद्र के अन्दर का आकाश श्रोत्र है।

## ❁ पञ्चभूत ❁

पृथवी, जल तेज, वायु और आकाश यह पांचों द्रव्य पञ्चभूत कहलाते हैं।

## * भूतों के प्रसिद्ध पांच गुण *

पांचों भूतों के यह पांच गुण प्रसिद्ध हैं—गन्ध, रस, रूप, स्पर्श और शब्द। इनमें से पृथिवी में गंध, रस, रूप और स्पर्श चार हैं, जलमें रस, रूप और स्पर्श तीन हैं। तेजमें रूप और स्पर्श दो हैं, और वायु में एक स्पर्श ही है। और शब्द केवल आकाश का गुण है।

## * पञ्चइन्द्रिय और पञ्चविषय *

घ्राण, रसना, नेत्र, त्वचा और श्रोत्र यह पांच इन्द्रिय हैं क्रमसे उनके गन्ध, रस, रूप, स्पर्श और शब्द यह पांच विषय हैं। घ्राण नासा के अग्रवर्ति है और पार्थिव होने से पृथिवी के गुण का ही ग्राहकहैं, नेत्र काली पुतली के अग्रवर्ति है और तैजस होनेसे रूपका ही ग्राहक है, त्वचा सर्व शरीरगत है और वायवीय होने से स्पर्श का ही ग्राहक है श्रोत्र कर्ण-विवर वर्ति है और आकाशरूप होने से शब्दका ही ग्राहक है।

६ 'काल'— यह उससे छोटा है और वह इससे बड़ा है, यह जल्दी होगया है, और वह देर के पीछे हुआ है, इत्यादि जो विलक्षण प्रतीतियें होती हैं, इनका निमित्त सिवाय काल के और कोई बन न सकने से जो इसमें निमित्त है, वह काल है। सारे कार्यों की उत्पत्ति स्थिति और प्रलय (विनाश) में काल निमित्त होता है। काल अनादि अनन्त है, एक है, विभु है, पर व्यवहार के लिये पल, घड़ी, दिन, रात, महीना, वर्ष और युग आदि उसमें टुकड़े कल्पना कर लिये जाते हैं। अर्थात् बाल, युवा, वृद्ध, सूर्योदय, अस्तका जिसमें एक साथ शीघ्र ज्ञान होवे वह काल कहाता है।

७ 'दिशा'— इधर उधर आना जाना आदि व्यवहार

जिसमें हो वह दिशा है। यह पूर्व है वह पश्चिम वह उत्तर वह दक्षिण आदि व्यवहार बिना दिशा के नहीं बन सकता। अतः दिशा भी विभु नित्य एक है। दिशा तो एकही है, पर व्यवहार के लिये पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, आग्नेय, नैऋत्य, वायव्य, ईशान, ऊपर, नीचे १० भेद हैं।

८ 'आत्मा'— आत्माकी पहचान चैतन्य (ज्ञान) है। क्योंकि ज्ञानशरीर का धर्म नहीं हो सकता, क्योंकि शरीर के कारण जो पृथिवी आदि भूत हैं, उनमें ज्ञान नहीं।

## * आत्मा के भेद *

आत्मा दो प्रकार का है—परमात्मा और जीवात्मा जो अविद्यादि क्लेश, शुभाशुभकर्म, कर्मों के फल तथा उनकी बासनाओं से पृथक्, सांसारिक जीवों से भिन्न पुरुष विशेष है वह 'ईश्वर' परमात्मा है। वह प्रभु सर्वज्ञ, सर्व सृष्टिकर्त्ता, अनादि, अनन्त, सर्वव्यापक, पवित्रादिगुणयुक्त एक (अद्वितीय) है। (प्राण) बाहर से वायु को भीतर लेना अर्थात् श्वास लेना। (अपान) भीतर से वायु निकालना अर्थात् प्रश्वास छोड़ना (निमेष) आंख को नीचे ढांकना, आंख मीचना वा पलक मारना (उन्मेष) आंख को ऊपर उठाना वा पलक खोलना (जीवन) प्राण का धारण करना अर्थात् जीवित रहना जीना (मनः) मनन बिचार अर्थात् ज्ञान (गति) यथेष्ठ गमन करना अर्थात् चलना, फिरना, आना, जाना (इन्द्रिय) इन्द्रियों के विषय में चलाना, उनसे विषयों का ग्रहण करना (अन्तर्विकार) क्षुधा, तृषा, ज्वर, पीड़ा आदि विकारों का होना और पूर्वोक्त सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष और प्रयत्न ये सब आत्मा के लिंग अर्थात् कर्म और गुण हैं। परन्तु स्मरण रखना चाहिये कि जब आत्मा देह (शरीर) में

होता है तभी तक ये गुण प्रकाशित होते हैं और जब शरीर छोड़ चला जाता है तब ये गुण शरीर में नहीं रहते। जिसके होनेसे हों और न होने से नहीं वे गुण उसी के होते हैं, जैसे दीप और सूर्यादि के न होने से प्रकाशादि का न होना और होने से होता है वैसे ही जीव विज्ञान गुणद्वारा होता है। जीवात्मा अनेक और प्रति शरीरों से भिन्न२ अल्पज्ञ है।

९ **'मन'**— जैसे बाहर रूपादि ज्ञानके साधन नेत्रादि इन्द्रिय हैं, वैसे अन्दर सुख दुःखादि के ज्ञानका साधन जो इन्द्रिय है, वह मन है। वह हरएक आत्मा के साथ एक २ नियत है। मन अणु ( सूक्ष्म ) है। एक समयमें अनेक ज्ञान का न होना मनका चिन्ह है। जिसप्रकार वायु द्रव्य और नित्य है तदनुसार मन भी द्रव्य और नित्य तथा सूक्ष्म है।

## ❀ गुणों का वर्णन ❀

पदार्थों में गुण दूसरा पदार्थ है—रूप, रस, गंध, स्पर्श, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, द्रवत्व, स्नेह, शब्द, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म और अधर्म तथा संस्कार ये २४ गुण हैं। जो द्रव्य के आश्रित अन्य गुणों से भिन्न संयोग और विभाग में अपेक्षारहित अकारण हो वह गुण कहलाता है। अब रूपादि २४ गुणों को निरूपणादि का वर्णन पृथक् २ किया जाता है।

१ **'रूप'**—नेत्रमात्रसे जो ग्रहण किया जाय उसको रूप कहते हैं। वह रूप शुक्ल, नीला, पीला, लाल, हरा, कपिश काला पीला ) और चित्र इन भेदोंसे सात प्रकारका है। जलमें उज्ज्वल और अग्निमें चमकदार व उज्ज्वल है।

२ **'रस'**—रसनासे जो मालूम हो वह गुण रस है। और

वह मीठा, खट्टा, खारा, कडुआ, कषैला, और तीता इन भेदोंसे छः प्रकार का है। जोकि पृथिवी में छः प्रकार का और जल में केवल मीठा है।

३ 'गन्ध'—नासिकासे जो जाना जाय वह गन्ध गुण है। गन्धभी सुगंध और दुर्गंध दो प्रकार का है जो कि केवल पृथिवी में रहता है।

४ 'स्पर्श'—जो त्वचामात्र से मालूम हो वह स्पर्श गुण है। वह तीन प्रकार का है शीत और उष्ण तथा समशीतोष्ण। वह स्पर्शगुण जलमें शीतल, अग्नि में उष्ण और पृथिवीमें समशीतोष्ण है ( न शीत न गर्म )।

## * कारण के गुणों से कार्य्य के गुणोंकी उत्पत्ति *

कारणके गुणोंसे कार्यमें गुण उत्पन्न होते हैं, जैसे सफेद तन्तुओंसे सफेद वस्त्र और कालेसे काला बनता है एवं रस, गन्ध, स्पर्श भी अपने कारणसे कार्य में आते हैं तथा गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेहादि भी।

## * पृथिवी में पाकजरूपादि की उत्पत्ति *

पृथिवी में रूप, रस, गन्ध और स्पर्श पाकज भी होते हैं अर्थात् अग्नि आदि तेजके संयोग से भी उत्पन्न होते हैं, जैसे पके हुये फलोंसे रूप, रस, गंध व स्पर्श बदल जाते हैं क्योंकि वह पाकसे पैदा हुए हैं एवं पके हुये हैं एवं पके हुये घड़ेके भी रूपादि बदल जाते हैं।

५ 'संख्या'—संख्या नवद्रव्योंमें स्थिर रहती है एकसे लेकर पदार्थ ( अन्तिम संख्या, पिछली गिनती, एकसंख तक ब्रह्माकी आयु का दूसरा आधा ) तक होती है। एकत्व संख्या

नित्य द्रव्योंमें नित्य और अनित्य द्रव्योंमें अनित्य है और आत्मादि नित्य पदार्थोंमें एकत्व नित्य घटपटादिमें रहनेवाला एकत्व अनित्य है। और द्वित्वादि संख्या सर्वत्र अनित्य है जैसे एक ब्रह्म एक जीव एकघट एक वृक्षादिसंख्या नित्य और अनेक वृक्षादि घट अनित्य हैं क्योंकि नाश होनेपर एकही संख्या रह जाती है।। द्वित्वत्रित्वादि नहीं। संख्या कहांतक होसकती हैं इसकी कोई अवधि नहीं है, पर व्यवहार के लिए परार्ध तक मानली गई है। संख्या, नित्य, अनित्य, मूर्त्त, अमूर्त्त सब द्रव्यों में रहती है।

६ 'परिमाण'—नापने के व्यवहार का कारण परिमाण है। वह परिमाण चार प्रकारका है अणु, महत्, दीर्घ और ह्रस्व। और नित्य, अनित्य, मूर्त्त, अमूर्त्त सब पदार्थों में रहता है। एक वस्तुको बड़े वस्तु की अपेक्षासे अणु और ह्रस्व तथा छोटे वस्तुकी अपेक्षासे बड़ा और दीर्घ कहा जाता है। जैसे गौ हाथी की अपेक्षासे छोटी और बकरी की अपेक्षासे बड़ी कही जाती है। आकाश और आत्मा सर्वत्रव्यापक होनेसे महत् परिमाण युक्त है। नित्यपदार्थों में नित्य और अनित्य पदार्थों में अनित्य है।

७ 'पृथक्त्व'—यह पदार्थ इससे पृथक् है इसव्यवहार का मुख्यहेतु पृथक्त्व है। नौहीद्रव्योंमें रहता है,जैसे एक दूसरे से पृथक् है। नित्यद्रव्यमें एकत्व और एक पृथक्त्व भी नित्य और अनित्य द्रव्यों में अनित्य होता है।

८ 'संयोग'—संयुक्त व्यवहार का कारण संयोग कहाता है। संयोग तीन प्रकार का होता है। अन्यतरकर्मज, उभयकर्मज और संयोगज। अन्यके कर्मसे जो कार्य उत्पन्न हो वह अन्यतरकर्मज है जैसे बाज पक्षी और पर्वतका संयोग। दोनों

के कर्मसे जो कार्य होवे वह उभयकर्मज है जैसे दो बैलोंका मेल ( टक्कर )। संयोगसे जो उत्पन्न हो वह संयोगज कहाता है। जैसे हाथ और पुस्तकके संयोगसे शरीर और पुस्तक का संयोग है। संयोगभी सब द्रव्योंमें स्थितअनित्य है जोकि प्रत्येक के साथ नयनया उत्पन्न होता है।

९ 'विभाग' संयोग का नाशक गुण विभाग कहाता है। विभागभी तीन प्रकारका होता है। अन्यतरकर्मज, उभयकर्मज और विभाजक। जैसे बाजके उड़ जानेसे पर्वत का विभाग अन्यतर कर्मज है, जैसे बैलोंके हटनेसे बैलोंका विभाग उभय कर्मज, और जैसे हाथ और पुस्तक के विभागसे शरीर और पुस्तकका विभाग विभाजक है।

१०—११ 'परत्वाऽपरत्व'—यह पर है वह अपर है ऐसा व्यवहार जिसमें हो उसको परत्वाऽपरत्व कहते हैं। परत्वाऽपरत्व दो प्रकार का है दैशिक और कालिक। दैशिक वह है जो देशसे दूर या नजदीक हो जैसे काशी से पश्चिम प्रयाग ग। फाल्गुनसे परे चैत्र है। वह उससे बड़ा और उससे छोटा है। दैशिक और कालिक सब परत्व और अपरत्व अपेक्षा बुद्धि से उत्पन्न होता है और बुद्धि के नाशसे नाश होता है।

१२ 'गुरुत्व'—किसी पदार्थके गिरने का निमित्त कारण गुरुत्व कहलाता है। पृथिवी और जलमें रहता है। वायुमें गुरुत्व पन पृथिवी व जलीय रेणुओंके संयोगसे होता है। गुरुत्व नित्यों में नित्य और अनित्योंमें अनित्य है।

१३ 'द्रवत्व'—बहने का असमवायिकारण द्रवत्व है। द्रवत्व दो प्रकार का है, स्वाभाविक और नैमित्तिक। जलमें स्वभाविक और घृतादि पार्थिव पदार्थोंमें नैमित्तिक है, अग्निके

संयोगसे उत्पन्न होता है। और नित्योंमें नित्य और अनित्योंमें अनित्य है।

१८ **'स्नेह'**—पिसी हुई वस्तुको एकत्रित करना(पिण्ड) बना देना स्नेह गुण है। केवल जल में रहता है। और नित्यों में नित्य व अनित्योंमें अनित्य है।

१५ **'शब्द'**—जो कानसे सुनाई दे बुद्धिसे ग्रहण किया जाय प्रयोगसे प्रकाशित और आकाश जिसका देश है वह शब्द कहाता है। शब्द दो प्रकार का है। ध्वन्यात्मक और वर्णात्मक। ध्वनिस्वरूप बीणादि में और वर्णस्वरूप मनुष्यों की भाषाओं में होता है। दोनोंकी प्रकृतियोंके अभाव तथा याथातथ्य (ठीक २) स्मरण करनेसे शब्द नित्य है यदि अनित्य होता तो गुरु के उच्चारित शब्दको शिष्य कथन कर सकता क्योंकि शब्द तो उत्पन्न होते ही नष्ट हो जाता किन्तु ऐसा न होनेसे तथा एकके कहे हुए को सुन कर दूसरा ठीक २ स्मरणकरके तदनुसार कहता है अतः शब्द नित्य हैं।

## ❁ शब्दकी उत्पत्ति ❁

संयोग और विभाग तथा शब्द सेभी शब्द उत्पन्न होता है। क्योंकि दूरस्थ शब्दोंके सुनने केलिये कान शब्दोत्पत्तिस्थान तक जाते नहीं और शब्दगुण, क्रिया रहित होनेसे आसकता नहीं पर सुनाई पड़ता है अतः सिद्ध है कि जैसे पानी में ढेला फेकने से एक लहर अन्यलहरों को उत्पन्न करती जाती एवं शब्दसे भी शब्द उत्पन्न होता हुआ तारवत् दूरतक चला जाता है। जैसे लहर ज्यों २ दूर जाकर न्यून होती जाती है तदनुसार शब्द भी ज्यों २ दूर जाता है त्यों २ कम होता जाता है।

१६ **'बुद्धि'**—ज्ञान का नाम है। यह केवल आत्मा का

गुण है। बुद्धि दो प्रकार की है अनुभव और स्मृति। नया ज्ञान अनुभव है, और पिछले जाने हुएका स्मरण स्मृति है। अनुभव दो प्रकारका है—यथार्थ ( सच्च ) और अयथार्थ ( मिथ्या )। यथार्थानुभव को '**प्रमा**' वा विद्या कहते हैं और अयथार्थको '**अप्रमा**, वा 'अविद्या,। यथार्थानुभवके तीन भेद हैं-'**प्रत्यक्ष लैङ्गिक और आर्ष**। इन्द्रियोंसे जो अनुभव होता है, वह प्रत्यक्ष है। मनभी इन्द्रिय है. इसलिये मनसे सुख दुःखादि का अनुभव भी प्रत्यक्ष है। किसी लिङ्ग ( चिन्ह, निशान ) कोदेख कर जो लिंगी ( उस निशानवाले का ज्ञान होता है, वह लैङ्गिक है, इसीको अनुमिति वा अनुमान कहते हैं, जैसे रचनाको देख कर ईश्वर का अनुभव होता है, ऋषियोंको धर्म विशेषके बलसे धर्मादि विषयोंमें यथार्थ बतलानेवाला जो ज्ञानउत्पन्न हुआ है, वह आर्ष है। यह ज्ञान वेदमें है। यही तीनों प्रमाण हैं, प्रत्यक्ष, अनुमान, और वेद। और जितने प्रमाण हैं, वह प्रत्यक्ष, वा अनु मानकेही अन्तर्गत हो जाते हैं। लौकिक शब्द भी अनुमान के अन्तर्गत होकर प्रमाण होता है, क्योंकि यदि उसका वक्ता सर्वथानिर्दोष है, न उसको भ्रांति हुई है, नधोखा देना चाहता है, तब प्रमाण है, अन्यथा अप्रमाण, इसलिये स्वतन्त्र प्रमाण नहीं है।

'**अयथार्थानुभव**' किसी दोषसे होता है चाहे वह दोष इन्द्रियोंमें हो, वा संस्कार में। उसके दोभेद हैं—संशय और विपर्यय। एक निश्चय न होना संशय है। संशय प्रत्यक्ष में भी और अप्रत्यक्ष में भी होता है, प्रत्यक्ष में जैसे, दूरसे खंभे को देखकर, क्या यह खंभा होगा वा मनुष्य ? यह संशय होता है। अप्रत्यक्ष में, जैसे जंगलमें केवल सींगको देखकर क्या यह गौ-होगी वा गवय ? यह संशय होता है। संशय होता तब है, जब

उनका साँझा धर्म तो दीखे, और विशेष धर्म न दीखे, जैसे ऊँचाई जो वृक्ष और मनुष्य का साँझा धर्म है, वह दीखती है, और खोड आदि जो वृक्षका विशेष धर्म है, वह नहीं दीखता है। विशेष धर्म का ज्ञान होनेसे संशय मिट जाता है।

## * विपर्यय *

मिथ्याज्ञान को विपर्यय कहते हैं अर्थात् पदार्थों के यथार्थ स्वरूप का ज्ञान न होकर अन्य का ज्ञान होना। यह ज्ञान भी प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष दोनों में होता है, जैसे रस्सी को सर्प और सीप को चाँदी का ज्ञान तथा सींग देखकर गौ का अनुमान।

**'तर्क'**—अविज्ञाततत्त्वार्थ में कारणोत्पत्ति से तत्त्व ज्ञानार्थ जो विचार किया जाय उसको तर्क कहते हैं। प्रत्येक पदार्थ को देखते तर्क उत्पन्न होता है कि यह क्या है—यही शंशय है।

**'अविद्या का हेतु'**—नेत्र, श्रोत्र, कर्ण, जिह्वादि इत्यादि इन्द्रियों में दोष उत्पन्न होने से और संस्कारों के दोष से अविद्या ( विरुद्धज्ञान ) होता है। दोष युक्त ज्ञान को अविद्या कहते हैं। अर्थात् अनित्य को नित्य, अपवित्र को पवित्र, दुःख को सुख, अनात्मा को आत्मा मानना अविद्या है।

**'विद्या'**—निर्दोष याथातथ्य ज्ञान को विद्या कहतेहैं।

**'स्वप्न'**—आत्मा और मन के संयोग विशेष और संस्कारों के वश से साक्षात्कार जो ज्ञान होताहै वह स्वप्न है। स्वप्न तीन कारणों से होता है, संस्कार के वेग से और धातु के दोष से तथा अदृश्य से।

'संस्कार का वेग'—कामी, क्रोधी, लोभी आदि पुरुष विषयभोग, क्रोध तृष्णादि का वेग से चिन्तन करता हुआ सो जाता है तो वही स्वप्न में देखता है। धातु के दोष से भी स्वप्न होता है, जैसे वात के प्रकोप से आकाश में उड़ना, पित्त के दोष से अग्नि में प्रवेश करना सुवर्ण पर्वत सूर्यादि का देखना और कफ के विकार से नदी समुद्रादि में तैरना। आदि पुरुष देखता है।

'अदृष्ट'—जो संस्कार तथा धातु दोषादि के अतिरिक्त भावीशुभाशुभसूचक स्वप्न होता है वह अदृष्ट है।

'स्वप्नान्तिक'—स्वप्नावस्था में जाने हुये अन्य स्वप्न का ज्ञान होना स्वप्नान्तिक कहाता है, जैसे मैं ने कभी इसको स्वप्न में देखा था।

'स्मृति'—पूर्वानुभव के संस्कार से जो ज्ञान उत्पन्न होता है, वह स्मृति है। नवीनों ने स्वप्न को भी स्मृति ही माना है, क्योंकि वह संस्कार मात्र से जन्य होता है, किन्तु भावना (स्मृति जनक संस्कार) के प्रकर्ष से स्मृति का विषय प्रत्यक्षाकार सा प्रतीत होता है। इतना ही स्मृत्यन्तर से भेद है।

१७ 'सुख'—आत्मानुकूल कार्य सुख है वह सुख, ज्ञान, शान्ति, सन्तोष और धर्मादि से प्राप्त होता है। सुख के होने से मुख और नेत्र खिल जाते हैं। सुख ही मनुष्य का परम उद्देश्य है, इसी की प्राप्ति के लिए सब कुछ किया जाता है।

१८ 'दुःख'—इष्ट के वियोग वा अनिष्ट की प्राप्ति से दुःख उत्पन्न होता है। सदाप्रतिकूल स्वभाव होता है। दुःख के होने से चेहरा मुरझा जाता है, दीनता आ जाती है। अतीत (भूतकाल) विषयों में स्मृति जन्य दुःख होता है और अना-

गतों में संकल्प जन्य। अर्थात् बन्धनपरतंत्रता का नाम दुःख है।

१९ 'इच्छा'—अप्राप्त वस्तुओं के प्राप्ति की कामना करना इच्छा है। इच्छा दो प्रकार की है, फल की इच्छा, और उपाय की इच्छा। फल सुख की प्राप्ति और दुःख की निवृत्ति है। और सब उसके साक्षात् वा परम्परा से उपाय है।

२० 'द्वेष'—प्रज्वलन स्वरूप द्वेष है अर्थात् जिसके उत्पन्न होने पर मनुष्य अपने आप को प्रज्वलित सा समझता है, वह द्वेष है। प्रयत्न स्मृति धर्म और अधर्म का हेतु है। द्वेष से मारने वा जीतने का प्रयत्न होता है, जिसे द्वेष हो, उसकी बार २ स्मृति होती है दुष्टों से द्वेष में धर्म और श्रेष्टों से द्वेष में अधर्म होता है। क्रोध, द्रोह, शोक, अक्षमा, अमर्ष यह द्वेष के भेद हैं।

२१ 'प्रयत्न'—किसी वस्तु के प्राप्त के लिए उद्योग किया जाय उसको प्रयत्न कहते हैं। वह प्रयत्न दो प्रकार का है। जीवन पूर्वक और इच्छा द्वेष पूर्वक। जो निद्रावस्था में प्राणापानादि को चलाता तथा जाग्रतावस्था में मन का इन्द्रियों के साथ संयोग कराता है, वह जीवन पूर्वक प्रयत्न है। और जो सुख की प्राप्ति के लिये प्रयत्न इच्छापूर्वक और दुःख के परित्याग में द्वेषपूर्वक होता है।

२२ 'धर्म'—जिससे लोक में अभ्युदय और परलोक में निस्संदेह मोक्ष प्राप्त हो वह धर्म है। वह धर्म वेद विहित कर्मों के करने से प्राप्त होता है। धृति क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धी, सत्य और अक्रोध ये धर्म के १० लक्षण मनु ने बताये हैं।

२३ 'अधर्म'—निषिद्ध कर्मों का करना अधर्म है। जैसे हिंसा, चोरी, व्यभिचार और द्रोहादि। कर्त्ता के अहित और दुःख का हेतु होता है। धर्म और अधर्म को अदृष्ट कहते हैं।

२४ 'संस्कार'—तीन प्रकार का है वेग, भावना और स्थितिस्थापक। पृथिवी जल, अग्नि, वायु और मन इन पाँच द्रव्यों में कर्म से उत्पन्न होता है वह वेग है। और यह अगले कर्म का हेतु होता है। भावना संस्कार अनुभव से उत्पन्न होता है, स्मृति और पहचान का हेतु है। विद्या शिल्प व्यायामादि में बार २ अभ्यास से इस संस्कार का अतिशय होता है, उसके बल से उस २ विषय में निपुणता आती है। अन्यप्रकार से किये हुए पदार्थ का फिर उसी अवस्था में लानेवाला संस्कार स्थिथिस्थापक कहाता है, जैसे टेढ़ी की हुई शाखा छोड़ने पर पुनः सीधी हो जाती है। यह संस्कार स्पर्शवाले द्रव्यों में रहता है, जिनकी बनावट घनी है।

## ❁ विशेष और सामान्यगुण ❁

२४ गुण जो रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व, द्रवत्व, स्नेह, शब्द, बुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म और संस्कार हैं इन चौबीस गुणों में से रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, स्नेह सांसिद्धिक द्रवत्वबुद्धि, सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म, भावना और शब्द यह विशेष गुण हैं, क्योंकि यह एक द्रव्य को दूसरे द्रव्य से निखेरते हैं। और संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, गुरुत्व, नैमित्तिक द्रवत्व और वेग यह सामान्य गुण हैं, क्योंकि यह एक द्रव्य से निखेरते नहीं है।

## ❀ ३ कर्म्मवर्णनम् ❀

जो एक द्रव्यवाला गुणों में भिन्न संयोग और विभागों में अनपेक्ष कारण हो वह कर्म है। अर्थात् चलनारूप कर्म है। वह पाँच प्रकार का है १ उत्क्षेपण = ऊपर फेंकना, २ अवक्षेपण = नीचे फेंकना, ३ आकुञ्चन = सकोड़ना, ४ प्रसारण = फैलाना, और ५ गमन = तिरछा चलना अथवा सब कर्म गमन कहलाते हैं।

यह मुख्य पदार्थ अर्थात् द्रव्य, गुण, कर्म का विचार समाप्त हुआ, अब गौण पदार्थ सामान्य, विशेष और समवाय का विचार करते हैं।

## ❀ ४ सामान्य वर्णन ❀

किसी अर्थ की जो जाति ( किस्म ) है, वह सामान्य है, जैसे वृक्ष की वृक्षत्वजाति और मनुष्य की मनुष्यत्वजाति। जाति बहुतों में एक होती है, जैसे सारे वृक्षों में वृक्षत्वजाति एक है। जो एकही व्यक्ति हो, उसमें जाति नहीं रहती, अतएव आकाश, काल और दिशामें जाति नहीं, क्योंकि वह एक २ व्यक्ति हैं। सामान्य ( जाति ) के दो भेद हैं-पर और अपर। एक व्यापक जाति, जिसकी अवान्तर जातियां और भी हों, वह परसामान्य कहलाती है, दूसरी अपर। जैसे वृक्षत्व पर है और आम्रत्व अपर। अपर सामान्य को सामान्य विशेष कहते हैं, अर्थात् वह सामान्य भी है और विशेष भी है। जैसे आम्रत्व सारे आम्रों में सामान्य है, पर दूसरे वृक्षों विशेष ( अलग ) करती है, इसलिये विशेष भी है। यह सामान्य आम्रों को विशेष ( पर, अपर ) सापेक्ष हैं। आम्रत्वादि की अपेक्षा से वृक्षत्व पर ( सामान्य ) है, और वृक्षत्व की अपेक्षा से आम्रत्व अपर (विशेष) है। पर वृक्षत्व भी पृथिवीत्व की अपेक्षा अपर है, और आम्रत्वभी अपनी अवान्तर

जातियों की अपेक्षा से पर है। जिसकी आगे अवान्तरजाति कोई नहीं, वह केवल अपरही होता है, जैसे घटत्वादि। और जिस की व्यापकजाति कोई नहीं, वह केवल पर ( केवल सामान्य ) ही होता है। ऐसी जाति केवल सत्ता है क्योंकि वह सारे द्रव्यों सारे गुणों और सारे कर्मों में होती है। सत्ता वह है, जिससे सत्‌सत् प्रतीति होती है, अर्थात् द्रव्यसत् है, गुणसत् है, कर्मसत् है, और ( सारी द्रव्यत्वादि ) जातियां सामान्य विशेष हैं।

## जातिमें विशेष शब्द गौण है।

परइन द्रव्यत्वादि जातियों में से हरएक जाति अनेक व्यक्तियों में रहता है, इसलिये प्रधानतया वह सामान्यही, किन्तु अपने आश्रय ( द्रव्यादि ) को दूसरेपदार्थों से अलग भी करती हैं, गौणतय विशेष शब्दों से कही जाती है, पर जो विशेष पदार्थ है, वह इनसे अलग ही है।

# ५ विशेषपदार्थ वर्णन।

जैसे घोड़े से गौमें विलक्षण प्रतीति जातिनिमित्तक होती है, और एक गौसे दूसरी गौ में विलक्षण प्रतीति का निमित्त रूपादि वा अवयवों की बनावट आदिका भेद है। अब इसी प्रकार योगियों को एकही जाति गुण कर्म वाले परमाणुओं में जो एक दूसरे से विलक्षण २ प्रतीति होती है, उसका भी कोई निमित्त होना चाहिए, परमाणुओं में और कोई भेद ( बनावट आदिका भेद ) असम्भव होने से, जो वहां भेदक धर्म है, वही विशेषपदार्थ है, सो यह विशेष सारे नित्य द्रव्यों रहता है, क्योंकि अनित्य द्रव्यों में और गुणकर्मादि में तो आश्रय के भेद से कहा जा सकता है, पर नित्यद्रव्यों में नहीं। सो हरएक नित्यद्रव्य में एक २ विशेष होता है, जिससे एक को दूसरे से

विलक्षण प्रतीत होते हैं। और देश काल के भेद में भी, यह वही परमाणु है, यह पहचान जोयोगियों को होती है इसका निमित्त भी विशेष पदार्थ है। अर्थात् पहचान और विलक्षण प्रतीति किसी निमित्त से होती है, ( जैसे गौ में गोत्वजाति से शुक्ल में शुक्लत्व गुणसे ) और वह निमित्त परमाणुओं में कोई और न होने से उनमें भी अवश्य कोई अलग ऐसा पदार्थ है, जो पहचान और विलक्षण प्रतीति का निमित्त है, वही विशेष पदार्थ है जो इसका पता इसी दर्शन ने लगाया है, और इसलिये इसको वैशेषिक कहते हैं।

## ❀ ६ सममायपदार्थवर्णन ❀

सम्बन्ध सदा दो में होता है, जैसे कूण्डे और दही का सम्बन्ध है। इनमें से दही कुण्डे से और कूण्डा दहीसे अलग भी रहता है। ऐसे सम्बन्ध को संयोग कहते हैं। परजो ऐसा घना सम्बन्ध है, कि जहां सम्बन्धी अलग २ न थे, नहो सकते हैं, जैसे गुणगुणी का सम्बन्ध है' ऐसे सम्बन्ध को समवाय कहते हैं। अर्थात् गुणों में गुण समवाय सम्बन्ध से रहता है, इसीप्रकार अवयवों में अवयवी, क्रियावाले क्रिया, व्यक्ति में जाति और नित्य द्रव्योंमें विशेष समवाय सम्बन्ध से रहता है।

## ❀ सातवांपदार्थअभाव ❀

पूर्वोक्तछः पदार्थ है, पर नव्यों ने अभाव भी अलग पदार्थ निरूपपण किया है। अभाव चार प्रकार का है। १ प्रागभाव २ प्रध्वंसोभाव, ३ अत्यन्ताभाव और ४ अन्योऽन्याभाव। किसी वस्तु की उत्पति से पहले जो उसका अभाव है, वह प्रागभाव है, नाश के पीछे जो अभाव है, वह प्रध्वंसाभाव है, यहां घट नहीं है, यहां पट नहीं है, इत्यादि रूप से जो इस

स्थान में घट आदि के संसर्ग का प्रतिषध है, यह अत्यन्ताभाव है, और घड़ा वस्त्र नहीं है, इसप्रकार का अभाव 'अन्योऽन्याऽभाव है।

## उपसंहार।

इन उपरोक्त पदार्थोंके तत्त्वज्ञानसे मोक्ष होता है, और तत्त्वज्ञान धर्मविशेष से उत्पन्न होता है, जैसा कि कहा है "धर्मविशेषप्रसूताद्द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायानां पदार्थानां साधर्म्यवैधर्म्याभ्यांतत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसम्" १।१।४ धर्मविशेष से उत्पन्न हुआ जो द्रव्य, गुण, कर्म, विशेष और समवाय रूप पदार्थों का मांझे और अलग २ धर्मों द्वारा तत्त्वज्ञान, उससे मोक्ष होता है।

**द्र०—वैशेषिक दर्शन प्रथम समझ लेने से न्यायदर्शन की बातें समझ में ठीक २ आने लगता है। जिसप्रकार सांख्य से योग को और मीमांसा से वेदान्त की बातें समझ में आती हैं। समझने का क्रम इसीप्रकार जानना चाहिए।**

---

# दूसरा—न्यायशास्त्र।

इस दर्शन का प्रवर्त्तक गौतममुनि हुए हैं, उनके नाम पर इसको गौतमदर्शन कहते हैं, और इसमें सपरिकर (सारी जरूरतोंसमेत) न्याय (अनुमान) कानिरूपण किया है इसलिये

इसको न्याय दर्शन कहते हैं। विद्याओं में इस विद्या का नाम आन्वीक्षिकी है।

**उद्देश्य**—किस तरह हम किसी विषय में यथार्थज्ञान पर पहुंच सकते हैं और अपने वा दूसरे के यथार्थज्ञान की त्रुटि मालूम कर सकते हैं। इस विद्या का सिखलाना इस दर्शन का मुख्य उद्देश्य है। अत यह आन्वीक्षिकीविद्या सबको उपयोगी है।

**"प्रदीपःसर्वविद्यानामुपायःसर्वकर्मणाम्**
**आश्रयःसर्वधर्माणांविद्योद्देशेप्रकीर्तिताः"**

विद्या के उद्देश्यमें यह विद्या सारी विद्याओं का प्रदीप, सारे कर्मों का उपाय, और सारे कर्मों का आश्रय बतलाई गई है। इसके साथही मोक्षोपयोगी तत्व ज्ञान भी इसमें सिखलाया है। इसप्रमाणवाद में १६ पदार्थों का ज्ञान आवश्यकीय है:—

[१] **'प्रमाण'** यथार्थ ज्ञान का साधन प्रमाण है। जानने वाला प्रमाता, ज्ञान प्रमिति और जिस वस्तु को जानता है वह प्रमेय कहलाती है। प्रमाण चार प्रकार का है:—

**(१) प्रत्यक्ष (२) अनुमान (३) उपमान (४) शब्द।**

इन्द्रिय और अर्थ के सम्बन्ध से जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह **'प्रत्यक्ष'** है जैसे नेत्रसे सूर्य का ज्ञान। पर प्रत्यक्ष वही है जो बदलनेवाला नहो और निश्चयरूप हो। प्रत्यक्ष के दो भेद हैं:—

**निर्विकल्पक और सविकल्प।** जैसे गो जाति के सम्बन्ध का ज्ञान सम्बन्धियों को पहले २ अलग जाने विना नहीं हो सकता। इससे सम्बन्धरहित ज्ञान अलग २ हुआ है पीछे

"यह गौ है" ज्ञान हुआ है। इनमें पहला निर्विकल्प है। उसके पीछे जो सम्बन्धको प्रकट करनेवाला ज्ञान हुआ है, यह सविल्पक है। निर्विकल्पक कहने में नहीं आता, वह ऐसा प्रत्यक्ष है, जैसा बाल वा गूंगे को प्रत्यक्ष होता है। और सवि-ल्पक कहने सुनने में आता है। लिंग ( चिन्ह ) को देखकर लिङ्गी (चिन्हवाले) का जानना '**अनुमान**' है; जैसे धूम को देखकर अग्नि का, कारीगरी को देखकर कारीगर का। यहां धूम लिङ्ग और अग्नि लिंगी है। अनुमान तीनप्रकार का है १ पूर्ववत्, २ शेषवत्, ३ सामन्यतोदृष्ट। जहां प्रत्यक्ष भूत लिंग लिंगी में से एक के देखने से दूसरे का अनुमान होता है, वह '**पूर्ववत्**' है, जैसे धूम से अग्नि का। यहां दोनों प्रत्यक्ष का विषय हैं। जहां २ प्रसंग जास कता है, वहां २ से हटाकर शेष बचे हुए का अनुमान '**शेषवत्**' है। अर्थात् परिशेषानुमान शेषवत् कहलाता है। सामान्यतो दृष्ट वहां होता है, जहां लिंगी को पहले प्रत्यक्ष देखा हुआ नहो जैसे छेदने आदि कुल्हाड़ी अर्थात् यद्यपि सामान्यरूप से यह देखा गया है कि जो क्रिया होती है उसका कोई करण अवश्य होता है। पर जैसा करण यहां अनुमान करना है, अर्थात् इन्द्रय रूप वैसा करण कभीभी देखा नहीं गया, इसलिये यह अनुमान **सामान्यतोदृष्ट** हैं। इसीप्रकार जगत् की रचना से रचने-हारे का अनुमान सामान्यतोदृष्ट है। पूर्ववत् वहाँ होता है, जहाँ पहले अनुमेय को भी देखा हुआ है, और सामान्यतो दृष्ट वहाँ होता है, जहाँ अनुमेय को कभी देखा नहीं है, इसी अनुमान से सदा अतीन्द्रिय जो पदार्थ हैं, उनका ज्ञान होता है। जैसे नदी को देख कर ऊपर वर्षा होने का वा बर्फ गलने का वा बेटे को देख कर बापका ज्ञान इत्यादि।

प्रसिद्ध सादृश्य से संज्ञासंज्ञि के सम्बन्ध का ज्ञान

'**उपमान**' है। जो गवय (नीलगाय) को नहीं जानता, वह यह सुनकर कि "जैसा गौ है, वैसा गवय है"

'**शब्द**'—आप्त अर्थात् सत्यवक्ता परोपकारी का उपदेश शब्द प्रमाण है। सब से सत्य परमात्मा है उनका ज्ञान-वेद सब से सत्य उपदेश है और जो वेद के अनुकूल है व सत्य है। प्रतिकूल असत्य है। शब्द दो प्रकार का है, दृष्टार्थ और अदृष्टार्थ। जिसका अर्थ यहाँ देखा जाता है, वह दृष्टार्थ है, और जिसका अर्थ परलोक में प्रतीत होता है वह अदृष्टार्थ है। लौकिक वाक्य दृष्टार्थ है, और वैदिक वाक्य प्रायः अदृष्टार्थ है।

यह प्रमाणों का निरूपण हुआ अब इन प्रमाणों से प्रमातव्य जो अर्थ है, उनका निरूपण करते हैं।

[ २ ]'**प्रमेय**'—आत्मा, शरीर, इन्द्रिय, अर्थ, बुद्धि, मन, प्रवृति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख और अपवर्ग यह १२ प्रमेय हैं। इन मेंसे इस शरीर में भोगने वाला 'आत्मा' है, इच्छा-द्वेष-प्रयत्न-सुख-दुःख और ज्ञान उसके चिन्ह हैं, जिनसे वह शरीर से अलग ज्ञात होता है। उसके भोगने का घर, जिसमें बैठ कर वह भोगता है, 'शरीर' है, भोग के साधन 'इन्द्रिय' हैं, भोगने योग्य जो विषय ( रूप, रस, गंध, शब्द, स्पर्श ) हैं, वह 'अर्थ' हैं, उनका भोगना ( अनुभव करना ) 'बुद्धि' है। सारे इन्द्रियों का सहायक और सुख दुःखादि का अनुभव कराने वाला अन्तःकरण 'मन' है। मनवाणी और शरीर से किसी कर्म का आरम्भ 'प्रवृत्ति' है। प्रवृत्ति करनेवाले राग, द्वेष और मोह 'दोष' हैं। मरकर फिर जन्मना 'प्रेत्यभाव' है, सुख दुःख का अनुभव करना 'फल' है। पीड़ा 'दुःख' है, और उससे विल्कुल छूटना 'अपवर्ग' ( मोक्ष ) है। यह प्रमेय का निरूपण हुआ अब क्रम प्राप्त संशय आदि का निरूपण करते हैं।

[ ३ ] 'संशय'—एक धर्मी में विरुद्ध नाना धर्मों का ज्ञान संशय होता है, वह तीन प्रकार का है—साधारण धर्म के ज्ञान से जन्य, असाधाररण धर्म के धर्म से जन्य और विप्रतिपत्ति वाक्य के ज्ञान से जन्य। पहला जैसे दूर से देखकर ( यह स्थाणु ) ( खम्भा ) होगा वा पुरुष यह संशय होता है, यहाँ स्थाणु और पुरुष का जो साझा धर्म है-ऊँचा होना आदि, उसके ज्ञान से दोनों में संशय हुआ है। दूसरा, जैसे बाँस के दो दल के विभाग से शब्द उत्पन्न होता है, अब यह शब्द में विभाग जन्य होना शब्द का असाधारण धर्म है। तीसरा, जैसे "है आत्मा" यह एक कहता है, "नहीं है" यह दूसरा। वहाँ सुननेवाले को संशय होता है, कि क्या आत्मा है वा नहीं है।

[ ४ ] 'प्रयोजन'—जिस अर्थ की इच्छा को धारण करके कार्य में प्रवृत्ति होती है, वह प्रयोजन है।

[ ५ ] 'दृष्टान्त'—जिस अर्थ में साधारण लोगों की और परीक्षकों की बुद्धि की समता होती है, वह दृष्टान्त है। जैसे अग्नि के अनुमान में रसोई। दृष्टान्त के विरोध से ही परपक्ष खण्डनीय होता है, और दृष्टान्त के समाधान से ही अपना पक्ष स्थापनीय होता है।

[ ६ ] 'सिद्धान्त'—प्रामाणिकत्वेन माना हुआ जो अर्थ है, वह सिद्धान्त है। सिद्धान्त चार का है—१ सर्वतन्त्र सिद्धान्त, प्रतितन्त्रसिद्धान्त, अधिकरणसिद्धान्त, और अभ्युपगम सिद्धान्त। जो सारे शास्त्रों का सिद्धान्त हो, जिसमें किसी का विरोध न हो, वह 'सर्वतन्त्रसिद्धान्त' कहलाता है, जो अपने २ शास्त्र का अलग २ सिद्धान्त है, वह 'प्रतितन्त्रसिद्धान्त' है, जिसकी सिद्धि दूसरे अर्थों का सिद्धि पर निर्भर है, वह 'अधिकरणसिद्धान्त' है। जैसे ज्ञाता देह और इन्द्रियों से अलग है।

वादी की मानी हुई वात को ही मानकर उस पर विचार करना 'अभ्युपगमसिद्धान्त है, यह व्यर्थ झगड़े से बचने के लिये वा अपनी बुद्धि का अतिशय जितलाने के लिये माना जाता है। अर्थात् जो सूत्र में न कहा हो, पर माना हो, जैसे मन का इन्द्रिय होना गौतम ने सूत्र में नहीं कहा, पर उसका अभ्युपगम ( स्वीकार ) है, अतएव यह 'अभ्युपगमसिद्धान्त' है।

[ ७ ] 'अवयव'—पूर्व प्रमाणों में जो अनुमान कहा है, वह दो प्रकार का होता है ? स्वार्थानुमान ( अपने लिये अनुमान ) और २ परार्थानुमान ( दूसरे के लिये अनुमान ) स्वार्थानुमान—जिसने धूम और अग्नि की व्याप्ति जानी हुई है, उसको धूम को देखने से व्याप्ति का स्मरण होकर अग्नि का अनुमान हो जाता है। परार्थानुमान—यह जब वह दूसरों को निश्चय कराना चाहता है, तो उसको अग्नि की सिद्धि के लिये मुख से वाक्य कहना पडता है। उसके पाँच अवयव हैं—१ प्रतिज्ञा २ हेतु ३ उपनय और ५ निगमन। यहाँ "पर्वत में अग्नि है,,यह प्रतिज्ञा ( दावा ) है, "क्योंकि वहाँ धूम है" यह हेतु ( अपनी प्रतिज्ञा की सिद्धि का साधन है। "जहाँ धूम होता है, वहाँ २ अग्नि होती है जैसे रसोई में" यह उदाहरण ( मिसाल ) है "वैसा यह पर्वत है" यह उपनय है, "इसलिये इसमें अग्नि है,, यह निगमन ( उपसंहार ) है।

[ ८ ] 'तर्क,—युक्ति तर्क है, इसका काम प्रमाणों की

सहायता है। युक्ति द्वारा जब असम्भव अर्थ कट जाते हैं, और संभव अर्थ रह जाता है, तो उसको प्रमाण द्वारा सिद्ध कर लिया जाता है। अप्रयोगकत्वाशंका को तर्क मिटा देता है।

[ ९ ] **'निर्णय'**—पक्ष प्रतिपक्ष के द्वारा विचार करके जो अर्थ का निश्चय करना है, वह निर्णय है।

[ १० ] **'वाद, [११] जल्प और [१२] वितण्डा'**—तीन प्रकार की कथा ( बातचीत ) होती है—वाद, जल्प और वितण्डा। जो तत्व का जिज्ञासु है, उसकी कथा **'वाद'** है। इसमें प्रमाण और तर्क से ही काम लिया जाता है, न कि छल आदि से। और विजिगीषु ( जानने की इच्छावाले ) की कथा **'जल्प'** है। इस लिये वह अपने पक्ष की पुष्टी में छल जाति आदि का भी प्रयोग करता है। और अपने पक्ष की स्थापना से हीन जो कथा है वह **'वितण्डा'** है। केवल दूसरे के पक्ष पर आक्षेप किये जाना, प्रमाण से, तर्क से, छल से, जाति से, सब तरह आक्षेप किये जाना, बस यही 'वैतण्डिक' का काम होता है। यह निकृष्ट कथा प्रायः ईर्ष्या से प्रवृत्त होती है। इसलिये वैतण्डिक के साथ कथा में प्रवृत्त नहीं होना चाहिये, वा धक्के से उसका पक्ष स्थापन कर लेना चाहिये, ताकि हिल न सके।

[ १३ ] **हेत्वाभास,**—जो वस्तुतः हेतु नहीं और हेतु की नाईं भासे, वह 'हेत्वाभास' होता है। हेत्वाभास को असद्धेतु और वास्तव हेतु को सद्धेतु भी कहते हैं।

हेत्वाभास पाँच प्रकार का है:—१ सव्यभिचार, २ विरुद्ध, ३ प्रकरणसम, ४ साध्यसम, और ५ कालातीत। जो हेतु अपने साध्य के व्यभिचारी हो, अर्थात् जहाँ साध्य नहीं, वहाँ भी हो

सके, वह 'सव्यभिचार हेत्वाभास' होता है। माने हुए अर्थ का विरोधी हेतु 'विरुद्ध' है। जिससे प्रकरण चल रहा हो, उसको हेतु के तौर पर कहना 'प्रकरणसम' है जो हेतु स्वयं सिद्ध नहीं, उसको साध्यसम कहते हैं। जो हेतुसाध्य के काल में न हो, वह 'कालातीत' कहलाता है।

[१४] छल'—दूसरे अभिप्रायसे कहे हुए शब्दका दुसरा अभिप्राय कल्पना करके दूषणदेना छल है। वह तीन प्रकार का है, **वाक्छल, सामान्यछल** और **उपचारछल**।

सामान्य शब्द को वक्ताके अभिप्रायके विरुद्ध विशेष अर्थ में लेजाना 'वाक्छल' है। जैसे किसीने कहा "नवकम्बलो ऽयंपुरुषः" यह पुरुष नये कम्बलवाला है पर नवकम्बल शब्द के दो अर्थ होसकते हैं, नये कम्बल और नौ कम्बलोंवाला। सो यह छलवादी दूसरे अर्थको लेकर उसेदूषण देता है इत्यादि प्रशंसावाद वा प्रायोवाद से कहे हुये वचनको हेतुपरक वा नियमपरक लेजाना 'सामान्यछल' है। जैसे किसीने कहा, कि अहो यह ब्राह्मण पुत्र कैसा विद्या और धर्मसे सम्पन्न है, इस पर कोई कहे कि ब्राह्मणसुत में विद्या और धर्मसे सम्पत्ति होती ही है। इस वचनपर यह दूषण देना, कि "यदि ब्राह्मणसुत विद्या और धर्मसे संपन्न होता ही है तो व्रात्य (संस्कारहीन) भी विद्या और धर्मसे सम्पन्न हो, क्योंकि वह भी ब्राह्मण सुत है" यह 'सामान्य छल' है। इसका उत्तर यह है कि यहां ब्राह्मण पुत्र में विद्या और धर्म की संपत्तिके अधिक संभव होने से उसकी प्रशंसा की है, नकि ब्राह्मणपुत्र होना विद्या और और धर्म की संपत्ति का हेतु कहा है, उसको हेतु बनाकर दूषण देना मिथ्या है। इसीप्रकार "**रात्रिःस्वप्नाय भूतानांचेष्टायैकर्मणामहः**" = रात प्राणियों के सोने के लिये

और दिन कामके लिये है (मनु०) यह 'प्रायोवाद' है, नकि नियम किया है, इसलिये इसपर यह दूषण देना कि रातको भी उल्लू आदि प्राणी जागते हैं, इसलिये यह वचन ठीक नहीं, मिथ्या है। उपचार से कहे हुए शब्द को मुख्य अर्थ में लेकर दूषण देना **उपचारछल** है। जैसे "मञ्चाः क्रोशन्ति" मचान पुकार रहे हैं। इसपर यह दूषण देन–कि "मचानोंपर बैठे हुए पुरुष पुकार रहे हैं, नकि मचान" यह उपचारछल है। क्योंकि यहां मचान शब्द मुख्य नहीं किन्तु गौण है, मञ्चस्थपुरुषों के अर्थ मेंही प्रयुक्त हुआ है, प्रधान और गौण शब्दका प्रयोग वक्ताकी इच्छापर होता है, और अर्थ उसीके अभिप्रायसे लिया जाता है, जब वह प्रधान शब्द का प्रयोग करता है, तो मुख्य अर्थ लेना चाहिये, और जब गौण शब्द का प्रयोग करता है, तो गौण अर्थ लेना चाहिये।

[१५] **'जाति'**—असत् उत्तर 'जाति' है, जब कोई सच्चा उत्तर नफुरे, तो साधर्म्य वैधर्म्य को लेकर ही जो समय टाला जाता है वह जात्युत्तर होता है। उसके चौबीस भेद हैं।

[१६] **'निग्रहस्थान'**—ऊत्तर का न देना वा उलटा देना निग्रहस्थान अर्थात् पराजय की जगह है। निग्रहस्थान बाईस प्रकार का है।

**द्रष्टव्य**—इन सोलह पदार्थों में से प्रमेय के तत्त्वज्ञानसे मोक्ष होता है। सोलह पदार्थों का तत्त्वज्ञान इस क्रमसे मोक्ष का हेतु हैं।

## मुक्ति का क्रम—

**दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनन्तरापायादपवर्गः** (न्या० १। १। २)॥

अर्थः—दुःख, जन्म, प्रवृत्ति ( धर्म, अधर्म ) दोष ( राग, द्वेष, मोह) और मिथ्याज्ञान इनमें से उत्तर २ के नाशमें उससे २ अनन्तर (पूर्व) का नाश होनेसे अपवर्ग (मोक्ष) होता है। शरीर को आत्मा समझना इत्यादि जो मिथ्याज्ञान है, उससे राग-द्वेष उत्पन्न होते हैं- राग द्वेषसे पुण्य पाप' पुण्य पापसे जन्म, जन्मसे दुःख। यह सिलसिला संसार चक्र का है। अब जब आत्मा का तत्वज्ञान होता है, तो तत्त्वज्ञानसे साक्षात् दुःख नाश नहीं होता है, क्योंकि तत्त्वज्ञान मिथ्याज्ञानका विरोधी है, नकि दुःख का। इसलिये तत्त्वज्ञान से मिथ्या ज्ञान कानाश होता है, मिथ्याज्ञानके नाशसे रागद्वेषका, रागद्वेष के नाशसे पुण्य पापका अर्थात् जिसमें रागद्वेष नहीं, उसकी प्रवृत्ति पुण्यपाप के संस्कारों से रहित होती है। पुण्यपापके नाशसे जन्मका नाश और जन्म के नाशसे दुःखका नाश होता है। दुःखका अत्यन्त नाशही मोक्ष है।

---

# तीसरा—सांख्यदर्शन।

इस दर्शन के प्रवर्तक कपिलमुनि हैं, अतएव इस दर्शन को कपिलदर्शन कहते हैं। और प्रकृति से लेकर स्थूलभूत पर्यन्त सारे तत्वों की संख्या कहने से सांख्यदर्शन कहते हैं। इस दर्शनका उद्देश्य प्रकृति पुरुषकी विवेचना करके उनके अलग २ स्वरूपको दर्शाना है, क्योंकि प्रकृति से अपने आप को विविक्त ( अलग ) न देखता हुआ ही पुरुष बद्ध है, और विविक्त देखता हुआ ही मुक्त होता है।

## सांख्य का प्रचार।

यह प्रसिद्धि है, कि कपिलमुनि ने २२ सूत्र रचकर आसुरि मुनि को उपदेश किये। आसुरिमुनि ने पञ्चसिखाचार्य्य को, पञ्चशिखाचार्य्य ने सविस्तर शास्त्ररचा। योगदर्शन के व्यास-भाष्य में जो सूत्र प्रमाणतया उद्धृत किये हैं, वह सब पञ्चशिखा-चार्य्य के हैं। यह सूत्र बड़ेही सुन्दर और गम्भीर हैं। यह यही उद्धृत सूत्र अब हमारे पास थोड़े से रह गये हैं। मूलग्रंथ लुप्त हो गया है।

## वर्तमान सांख्यदर्शन और सांख्यकारिका।

वर्तमान सांख्यदर्शन भी कपिलमुनि का बनाया हुआ कहा गया है। पर इसमें भी कोई संदेह नहीं, कि प्राचीन आचार्यों ( शंकराचार्य, वाचस्पतिमिश्र आदियों ) ने इसका कोई भी सूत्र उद्धृत नहीं किया, पर सांख्य की कारिकाएं बहुधा उद्धृत की हैं। और टीका भी वाचस्पतिमिश्रकी कीहुई इन कारिकाओं पर जो हैं, वह वर्तमान दर्शन के विज्ञानभिक्षु कृत भाष्य से पुरानी है। यह कारिकाएं आर्याछन्द में ईश्वरकृष्ण ने बनाई हैं। सूत्रवत् संक्षेप से सांख्य का सार विषय इनकारिकाओं में दिखलाया गया है।

**द्रष्टव्यः**—शरीर में रहने से जीवात्मा और संसार में व्यापाक होने से परमात्मा पुरुष शब्द से लिये गये हैं और न्याय में आत्मा और सांख्य में पुरुष शब्द एक ही अर्थ के बतलानेवाले, समझना चाहिए।

## सांख्य सम्मत २५ पदार्थों के नाम।

[illegible]ति, महत् ( महत्तत्त्व ), अहङ्कार, पञ्चतन्मात्र, एकादश इन्द्रिय, पञ्चमहाभूत, और पुरुष यह पचीस तत्त्व हैं।

## प्रकृतिविकृतिभाव ।

प्रकृति उसे कहते हैं जिससे कोई वस्तु बने और जो बने उसको विकृति कहते हैं। जैसे मट्टी से घड़ा बनता है। यहां मट्टी प्रकृति है और घड़ा विकृति ( वा विकार ) है।

## सांख्य सम्मत पदार्थों के चारप्रकार ।

अब इन पच्चीस अर्थों में से कोई अर्थ 'केवलप्रकृति' है, कोई 'प्रकृतिविकृति' है, कोई 'केवलविकृति' है, कोई 'न प्रकृति न विकृति' है। जो मूल प्रकृति है अर्थात् जिससे आगे बनना आरम्भ हुआ है, पर वह आप किसी से नहीं बनी, वह केवल प्रकृति है, वही मुख्य प्रकृति है, इसलिये उसी को ऊपर प्रकृति कहा है। और मुख्य विकृति होने से ही उसको '**प्रधान**' कहते हैं। '**अव्यक्त**' भी इसी का नाम है।

इस प्रकृति में जब सृष्टि के लिये क्षोभ ( हिलचल ) होता है, तो पहलेपहल जो तत्त्व इससे उत्पन्न होता है, उसका नाम है महत्, फिर जो महत् से उत्पन्न होता है, उसका नाम है 'अहङ्कार' फिर अहङ्कार से पञ्चतन्मात्र ( अर्थात् रूपतन्मात्र, रसतन्मात्र, गन्धतन्मात्र, स्पर्शतन्मात्र और शब्दतन्मात्र ) और ग्यारह इन्द्रिय ( वाणी, हाथ पाद, पायु और उपस्थ यह पांच कर्मेन्द्रिय, नेत्र, श्रोत्र, घ्राण, रसना, और त्वचा यह पंच ज्ञानेन्द्रिय और ग्यारहवां मन)। पञ्चतन्मात्रों से पंचमहाभूत उत्पन्न होते हैं ( गन्धतन्मात्र से पृथिवी, रसतन्मात्र से जल, रूपतन्मात्र से तेज, स्पर्शतन्मात्र से वायु और शब्दतन्मात्र से आकाश )। इनमें से महत्‌अहङ्कार प्रकृति और प्रधान की विकृति है, इसी प्रकार अहङ्कार तन्मात्र और इन्द्रियों की प्रकृति और महत् की विकृति है, और पञ्चतन्मात्र पञ्चमहाभूतों की प्रकृति और अह-

ङ्कार की विकृति हैं। इसलिये महत्, अहङ्कार और पञ्चतन्मात्र यह प्रकृतिविकृति हैं। और ग्यारह इन्द्रिय और पञ्चमहाभूत केवल विकृति हैं, क्योंकि यह उत्पन्न हुए हैं, पर इनसे आगे कुछ उत्पन्न नहीं होता। ( प्रश्न ) यहां पृथिवी आदि की भी गौ वृक्ष आदि विकृति हैं, और उनकी भी आगे दधि अंकुर आदि विकृति हैं। ( उत्तर ) पृथिवी स्थूल है और इन्द्रियग्राह्य है इसी प्रकार गौ वृक्षादि हैं। इसलिये गौ आदि पृथिवी आदि से कोई अलग तत्व नहीं। और यहां ऐसी विकृति से अभिप्राय है, इसलिये यह केवल विकृति ही कहे हैं। अब पुरुष न प्रकृति न विकृति है; न उससे कुछ बनता है, न वह किसी से बना है। जैसा कि कहा है—"मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याःप्रकृतिविकृतयःसप्त । षोडशकस्तुविकारोनप्रकृतिर्नविकृतिःपुरुषः" मूल प्रकृति किसी की विकृति नहीं है महत् आदि सात (महत्, अहङ्कार और पञ्चतन्मात्र ) प्रकृति विकृति हैं। सोलह ( पंचमहाभूत और ग्यारह इन्द्रिय ) विकृति हैं, और पुरुष न प्रकृति न विकृति है। सां० का० ३ ) ॥

## तीन प्रमाण।

प्रमेय की सिद्धि प्रमाण के आधीन है, इसलिये तीन प्रकार का प्रमाण माना है—१ प्रत्यक्ष २ अनुमान ३ शब्द। और सारे प्रमाण इन्हींके अन्तर्गत आ जाते हैं।

## सत्कार्यवाद और कार्यकारण का अभेद।

जो कुछ इस जगत् में है, वह सदा से है, और जो नहीं है, वह कभी भी नहीं होता है। नया कार्य उत्पन्न होता हुआ जो हमें प्रतीत होता है, वह भी नया नहीं हो रहा, पहले ही था, पहले अव्यक्त ( छिपा हुआ ) था, अब व्यक्त हुआ है, जैसे पीलने से तिलों में से तेल, कूटने से धान में से चावल, और दोहने से

गौवों में से दूध व्यक्त होता है, इसीतरह दूध से दही और दही से मक्खन व्यक्त होते हैं। यदि उनमें पहलेहीन होते तो कभी व्यक्त न होते। इसीतरह मट्टी में घड़ा और तन्तुओं में वस्त्र पहलेही विद्यमान थे, पहले अव्यक्त थे, अब व्यक्त हुए हैं। इस तरह कार्य को उत्पत्ति से पहले ही सत् (विद्यमान) मानना सत्कार्यवाद है। सत्कार्यवाद में कार्यकारण का अभेद माना जाता है, क्योंकि हरएक कार्य अपने कारण की बहुत सी अवस्थाओं में से एक अवस्था विशेष है। और नाश भी अभाव नहीं, किन्तु कारण में लय होता है, जैसे बर्फ का पिघल कर फिर पानी हो जाना। और पानी का फिर भाप हो जाना। इसलिये सांख्य सिद्धान्त यह है—"नासतआत्मलाभो नसतआत्महानम्" = जो नहीं है, उसको स्वरूप लाभ नहीं होता, और जो है, उसका स्वरूप नाश नहीं होता।

## परिणामवाद।

जो कुछ इस जगत् में हो रहा है, यह सारा परिणाम का फल है, अर्थात् हरएक वस्तु बदल रही है, दूध दही बन जाता है, और पानी बर्फ। बीज अंकुर बन जाता है, और अंकुर एक बड़ा बनस्पति। इस प्रकार सर्वत्र ही परिणाम हो रहा है।

## परिणाम का कारण।

इस परिणाम का कारण गुणों का अपना स्वभाव है, क्योंकि "चलंहिगुणवृतम्" चलना गुणों का स्वभाव है, वह कभी ठहरे नहीं रहते, इसलिये उनमें परिवर्त्तन होता ही रहता है।

## सदृश परिणाम और विसदृश परिणाम।

जो वस्तु चिरकाल तक एक ही रूप में दीखती है, वह भी परिणत हो रही है, जैसे एक पत्थर क्षण २ में परिणत हो रहा है, और इसीलिये वह भी कभी जाकर बालू हो

